य एवाऽनुभवात्माऽयं चित्स्पन्दोऽस्ति स एव हि ।
जीवकारणकर्माख्यो बीजमेतद्धि संसृतेः ॥ ९ ॥
कृतद्वित्वचिदाभासवशाद् देहमुपस्थितम् ।
सङ्कल्पाद्विविधार्थत्वं चित्स्पन्दो याति सृष्टिषु ॥ १० ॥
नानाकारणतां यातश्चित्स्पन्दो मुच्यते चिरात् ।
कश्चिज्जन्मसहस्रेण कश्चिदेकेन जन्मना ॥ ११ ॥

अवस्थावाला, चिरकालसे स्थित और फलके आरम्भमें तत्पर होता है, दैव कहा जाता है ॥ ८ ॥

जीव, कारण, कर्म और दैवकी ज्ञानरूप ब्रह्मकी सत्ताके अवलम्बनसे ही सत्ता और अपना कार्य करनेकी क्षमता है, ऐसा कहते हैं—'य' इत्यादिसे ।

फलतः जो ही ज्ञानरूप है, वही उक्तरूपसे चित्का स्पन्द ( स्फुरण ) है और वही जीव, कारण और कर्म नामवाला है एवं वह संसारका बीज है ॥ ९ ॥

जो यह पूछा था कि यदि जीव परमात्मा ही है, तो वह परमात्मामें कैसे उत्पन्न हुआ ? उसका उत्तर कहते हैं—'कृतद्वित्व०' इत्यादिसे ।

जिसने भेदकी कल्पना कर रक्खी है, ऐसे चिदाभासके कारण ( बुद्धिमें आत्माके प्रतिबिम्बके कारण ) चित्स्पन्द सृष्टिकालमें तत् तत् विविध कर्मोंके अनुसार पहले मरनेके समय बुद्धिमें प्राप्त हुए देवता, मनुष्य, पशु, पक्षी आदिके शरीरोंको और पूर्वके संकल्पोंके अनुसार विविध भोग्य पदार्थरूपताको प्राप्त होता है। चित्का आभास यानी स्वीय अविद्यामें प्रतिबिम्ब स्फुरित होकर जो द्वैत होता है, उसी द्वैतसे अर्थात् उक्त द्वित्वभावसे शास्त्रमें उक्त क्रमसे शरीरकी उत्पत्ति होती है, इसलिए चित्स्पन्द ही अपने संकल्पके अनुसार सृष्टिके आदिमें विविध भोग्य आकारोंको प्राप्त होता है, यह भाव है ॥ १० ॥

विविध हजारों योनियोंको देनेवाले कर्म, कारण और दैवको प्राप्त हुआ कोई चित्स्पन्द, जिसकी शास्त्रीय प्रवृत्ति मन्द है, चिरकालमें मुक्ति पा जाता है, किसीको मुक्ति पानेमें हजारों जन्म बीत जाते हैं और कोई, जिसे ज्ञानाधिकार प्राप्त हो गया है, एक ही जन्ममें मुक्त हो जाता है ॥ ११ ॥

स्वभावात् कारणाद् द्वित्वं चित्समेत्याऽधिगच्छति ।
स्वर्गापवर्गनरकबन्धकारणतां शनैः ॥ १२ ॥
हेम्नीव कटकादित्वं काष्ठलोष्टसमस्थितौ ।
देहे तिष्ठति नानात्वं जडे भावविकारजम् ॥ १३ ॥
अजातमप्यसद्रूपं पश्यतीदं मनोभ्रमः ।
जातः स्थितो मृतोऽस्मीति भ्रमार्तः पत्तनं यथा ॥ १४ ॥
अहं ममेत्यसद्रूपमेव चेतः प्रपश्यति ।
अदृष्टपरमार्थत्वादाशाविवशसंस्थिति ॥ १५ ॥

जिस प्रकारकी उपाधिसे मिल जाय उस रूपसे स्फुरण कि स्वभाव है जैसे कि प्रकाश नीले कपड़ेमें नीला, लालमें लाल पीलेमें पीला होता है। उक्त स्वभावके कारण ही चित् देहके ज कारण अन्नरसोंसे, उनके द्वारा पिता-माताके शरीरोंसे ऐक्यको प्राप्त होकर धीरे स्वर्ग मोक्ष, नरक, वध, बन्ध आदिके कारणभूत देहभावको प्राप्त होती है ॥

सुवर्णमें कटकत्व, केयूरत्व आदिके समान काठ और ढेलेके समान देहमें जन्म, वृद्धि आदि छः भावविकारोंसे उत्पन्न भेद रहता है। देह उपाधियां पञ्चमहाभूतोंकी विकार हैं, पञ्चभूतोंमें भी पीछे-पीछेके पञ्चम पूर्व पूर्व महाभूतोंके विकार हैं, यों उनके अखण्डाकाशमात्र होनेपर भेदका अवकाश नहीं है, इस आशयसे सुवर्ण-कटक दृष्टान्त दिया गया है ॥

इस प्रकार भेदके मिथ्या होनेपर भी जो जन्म आदि भेदज्ञान है, वह मनका भ्रम ही है, ऐसा कहते हैं—'अजातमपि' इत्यादिसे ।

न तो यह नानात्व ( भेद ) अभी उत्पन्न हुआ है और न स्वरूप ही सत् है तथापि मनका भ्रम इसे देखता है, जैसे भ्रमसे पीड़ित घूमते हुए नगरका पतनका अनुभव करता है, वैसे ही मनोभ्रममें भी मैं हुआ, स्थित रहा, मरा इस प्रकार अनुभव करता हैं ॥ १४ ॥

जितने भेदज्ञान हैं, उनका मूल 'अहम् , मम' यह भेदकल्पना है उसके भी परमात्माके स्वरूपका अज्ञान और भोगकी आशाका संस्कार मूल हैं, इस अभिप्रायसे कहते हैं—'अहम्' इत्यादिसे ।

परमार्थ वस्तुका दर्शन न होनेके कारण विवश हुआ चित्त ' मम' इत्यादिरूप संसारको, जो असद्रूप ही है, देखता है ॥ १५ ॥